' राजगीत ' शब्द जोड कर उन्होंने उर्दू बहरों के नाम रखे हैं, जैसे, 'शुद्धगा राजगीत' 'सम्मिश्रणात्मक राजगीत' इत्यादि।

अब यहाँ हम उर्दू छन्दशास्त्र की मोटी मोटी बातें 'सक्षेप में' दिखा कर आगे उन छन्दों के नाम दिये देते हैं, जिनकी गति हिन्दी के छन्दों से मिलती जुलती है ।

छन्दों के नियमो को उर्दू में ' इल्मेउरूज ' कहते हैं। चरणों की सख्या के विचार से एक चरण वाले छन्द को ''मिसरा' दो वाले को ' शेर या बेत ', तीन वाले को ' मुसल्लिस ', चार वाले को ' मुरब्बा ', पाँच वाले को ' मुखम्मस ', छ वाले को ' मुसद्दस ', सात वाले को ' मुसब्बा ', आठ वाले को ' मुसम्मन ', नौ वाले को ' मुतस्सा ', और दस वाले को ' मुअश्शर ', कहते हैं।

छन्द के आरम्भ के 'शेर' को 'मतला' और अन्तिम शेर को 'मकता' कहते हैं।

छन्द के चरणों की जाँचने की रीति को 'तकतीअ' कहते हैं।

## रदीफ और काफिया

चरणान्त मे निरन्तर आने वाले शब्द को 'रदीफ' कहते हैं। इसका अर्थ भी सदा एक ही रहता है। रदीफ प्राय मतला के दोनो ही चरणों में आता है, और आगे चलकर प्रत्येक शेर के दूसरे मिशरे मे आता है। यह एक वर्ण मे लेकर कितने ही वर्णों तक का हो सकता है।

रदीफ से पहले आने वाले 'सानुप्रास' शब्द को 'क़ाफ़िया' कहते हैं। यह विषम चरणों में संयोग से परन्तु सम चरणों में तो ज़रूर आया करता है। मतले के दोनों चरणों में ही गाय क़ाफ़िया आता है। यह सदा बदलता रहता है और इसका अर्थ भी बदलता रहता है। रदीफ और क़ाफ़िया समझने के लिए यहाँ एक दो उदाहरण दे दिये जाते हैं —

( १ )

बरसों से हो रहा है बरहम "समाँ" "हमारा"।
दुनिया मे मिट रहा है नामो"निशाँ" "हमारा' ॥ १ ॥
कुछ कम नहीं अजल से ख्वाबे"गराँ' "हमारा"।
इक लाश बे कफ़न है 'हिन्दोस्ताँ' 'हमारा" ॥ २ ॥
इल्मो कमाल ईमाँ बरबाद "हो' "रहे हैं"।
ऐशोतरन के बन्दे गफ़लत में "सो" "रहे हैं" ॥ ३ ॥
ऐ सूर हुब्बे क़ौमी इस ख्वाब से 'जगा" "दे"।
भूला हुआ फ़िसाना कानों को फिर सुना" "दे" ॥ ४ ॥
मुर्दा तबीयतों की अफ़सुर्दगी "मिटा" "दे"।
उठतेहुए शरारे इस राख से "दिखा" "दे" ॥ ५ ॥

—चकबस्त

( २ )

कह रहा है आसमाँ यह सब 'समाँ" "कुछ भी नहीं'।
पीस दूँगा एक गर्दिश में "जहाँ" "कुछ भी नहीं" ॥
रोती है शबनम कि नैरगे "जहाँ" 'कुछ भी नहीं"।
चीरज़ती हैं बुलबुलें गुल का 'निशाँ" "कुछ भी नहीं" ॥

सख्तवालों का पता देते हैं तख्ते गोर के।
खोज मिलता है यहाँ तक याद "अज़ाँ" "कुछ भी नहीं" ॥
जिनकी नौबत की सदा से गूँजते थे "आसमाँ"।
दम बखुद हैं मक़बरों में "हूँ न हाँ" "कुछ भी नहीं" ॥
जिनके महलों में हज़ारों रंग के फानूस थे।
झाड उनकी क़ब्र पर हैं और "निशाँ" "कुछ भी नहीं" ॥
—अज्ञात

आयो मन हाथ तब आयबो रह्यो न कछू,
भायो गुरु ज्ञान फेरि "भायबो" "कहा रह्यो"।
कहै 'पद्माकर' सुगध की तरंग जैसे,
पायो सतसंग फेरि "पायबो" "कहा रह्यो" ॥
दान बलवान बल विविध वितान बल,
छायो जस पुंज फेरि "छायबो" "कहा रह्यो"।
ध्यायो राम रूप तब ध्यायबो रह्यो न कछू,
गायो राम नाम तब "गायबो" "कहा रह्यो" ॥
—पद्माकर

टिप्पणी—यहाँ पहले छन्द के पहले दूसरे शेरों में 'समाँ', 'निशाँ', 'गराँ', 'हिन्दोस्ताँ', तीसरे मे 'हो', 'सो', चौथे मे 'जगा', 'सुना', और पाँचवें में 'मिटा', 'दिखा'[1] रदीफ़ हैं जो बराबर बदल

[1] जगा, सुना, मिटा, दिखा, आदि मे अकार स्वर होने से ये शब्द रदीफ माने जावेंगे क्योंकि स्वर-साम्य होना भी अनुप्रास के अन्तर्गत है।

रहे हैं और इनके अर्थ भी बदले हुए हैं। और क्रमश 'हमारा 'रहे हैं','दे', क़ाफिया हैं जिनके एक ही अर्थ हैं और जो बराबर चली आ रहे हैं।

इसी तरह दूसरे छन्द में 'समाँ', 'जहाँ', 'निशाँ', 'अजाँ, 'हूँ न हाँ' रदीफ और 'कुछ भी नहीं' काफिया है।

तीसरा छन्द हिन्दी का मनहरण छन्द है। इस में 'भायवो', 'पायवो','छायवो,'गायवो', रदीफ और 'कहा रह्यो' क़ाफिया है।

छन्द में जब अकार के बाद कोई अन्य स्वर आ जाता है तो कभी कभी आवश्यकतानुसार इस अकार का लोप कर देते हैं, और अकार वाले व्यजन में आगे का स्वर मिल जाता है यह 'अलिफे वस्ल का विकार' कहलाता है, जैसे —'उठालूँ सख्तियाँ लाखों कडी 'बात' उठ नहीं सकती।' —बेताब

इस मिसरे में 'बात' के अकार का लोप किया तो 'त' रूप रह गया। इसमें आगे का 'उ मिलाया तो यह रूप हुआ— 'कडी बातुठ नहीं सकती' इसी तरह इसकी 'तक़तीअ' भी की जायगी। ध्यान रहे कि 'ऐन' का उच्चारण भी 'अलिफ' ( अ ) वत् होता है पर वह लोप नहीं होता।

गण को उर्दू में रुक्न और गणों को अरकान कहते हैं। ये मुतहर्रिक और साकिन इन दो तरह के वर्णों से बनते हैं। जिन वर्णों पर ज़बर ( अ ), ज़ेर ( इ ) और पेश ( उ ) रहते हैं वे वर्ण मुतहर्रिक कहलाते हैं और शब्द के अन्त में रहने वाले स्वर रहित ( हलन्त ) व्यजन को साकिन कहते हैं। परन्तु निस्बत ( सम्बन्ध वाची ) वाले प्रयोगों मे पहले शब्द का साकिन वर्ण

भी जेर ( इ ) लगने के कारण मुतहर्रिक हो जाता है, जैसे — 'गुल्' मे 'गु' मुतहर्रिक और 'ल्' साकिन है परन्तु जब 'गुल-नरगिस—गुले नरगिस पढा जायगा तब 'गुल' का 'ल' भी मुतहर्रिक ही माना जायगा।

जिस प्रकार हिन्दी के छन्दशास्त्र का सारा दारोमदार गुरु-लघु पर है। इसी तरह उर्दू मे साकिन और मुतहर्रिक पर है। जिस तरह लघु गुरु के उलटफेर से हिन्दी मे लघु गुरु और आठ गण मिलकर पिंगल के ये दशाक्षर सारे छन्दशास्त्र के मूल मे व्याप्त रहते हैं। ठीक उसी तरह साकिन और मुतहर्रिकों के हेर-फेर से उर्दू में भी दस अरकान बन जाते हैं, यथा '—

| हिन्दी गण | रूप | उर्दू नाम | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| मगण | ऽ ऽ ऽ | मफऊलुन | पैमाना |
| यगण | । ऽ ऽ | फऊलुन | हमेशा, करम कर † |
| रगण | ऽ । ऽ | फायलुन् | श्याम का, कर करम |
| सगण | । । ऽ | फयलुन् | जगना, जगकर |
| तगण | ऽ ऽ । | मफऊल | बाजार |
| जगण | । ऽ । | फऊल | कमाल |
| भगण | ऽ । । | फा ( फे ) लुन | बाहर, बेहतर |
| नगण | । । । | फअल | महल, नफर |
| लघु | । | फ | अ |
| गुरु | ऽ | फे | आ |

† 'करम्', के 'म' का हलवत उच्चारण होने से 'र' गुरु हो जायगा और 'कर' में 'र' का हलवत उच्चारण होने से 'क' का गुरुवत् उच्चारण हो जायगा। इस तरह 'करम कर' का 'करम् कर' होने से 'यगण' का रूप बन जायगा।

किसी 'गुरु' वर्ण के स्थान पर उर्दू में दो लघु वर्ण कर लेने का क़ायदा है, परन्तु इसके साथ ही यह क़ैद भी है कि दो लघु वर्णों के पहले लघु में कोई भी ह्रस्व स्वर रह सकता है, परन्तु दूसरे मे 'इ, उ, ऋ' नहीं रह सकते। केवल अकार (अ) ही रह सकता है। वह भी ऐसा हो कि जिसे हलवत् पढ सकें, जैसे —हम, तुम मे 'म' हलवत 'म्' पढा जा सकता है।

हम पहले बतला आये हैं कि उर्दू के जिस छन्द की गति हिन्दी के किसी मात्रिक छन्द से मिलती हो तो उसे मात्रिक छन्द में मानलो और जिसकी गति वर्णिक छन्द से मिलती हो उसे वर्णिक छन्दों में मानलो। जैसा कि महाकवि नाथूराम शंकर शर्मा ने किया है। हम उदाहरणार्थ यहाँ कुछ ऐसे ही थोडे से छन्दों के उदाहरण दिये देते हैं* —

( १ )

१ मफाईलुन मफाईलुन फ़ऊलुन्
ISSS ISSS ISS

कहाँ हो ऐ हमारे राम प्यारे।
मुझे तुम छोडकर बनको सिधारे॥

—भारतेन्दु

*टिप्पणी*—इसका हिन्दी नाम—'सुमेरु' है।

२ फायलातुन फायलातुन फायलातुन फायलुन
SISS SISS SISS SIS

* उर्दू के छन्द-शास्त्र का पूरा अध्ययन किसी बड़ी पुस्तक से करना चाहिए।

दिल इबादत से चुराना और जन्नत की तलब।
कामचोर इस काम पर किस मुँह से उजरत की तलब॥

टिप्पणी—हिन्दी में इसे 'गीतिका' कहते हैं।

३. मफाईलुन, मफाईलुन, मफाईलुन, मफाईलुन,
ISSS, ISSS, ISSS, ISSS,
अबस अहले-वतन उनसे वतन इम्दाद करते हैं।
जो आधी उम्र तक यूरुप की हिस्ट्री याद करते हैं॥
—बेढब बनारसी

टिप्पणी—यह हिन्दी में 'विधाता' कहलाता है।

४ मफऊल, फायलातुन, मफऊल, फायलातुन।
SSI, SISS, SSI, SISIS
वह पास ही खड़ा है, पर दूर मानता है।
किस भूल में पड़ा है, कुछ भी न जानता है॥
—नाथूराम शंकर शर्मा

टिप्पणी—यह दिग्पाल छन्द है। शंकरजी ने इसका नाम 'सुन्दरात्मक राजगीत' रक्खा है।

५ मुस्तफ्इलुन्, मुस्तफ्इलुन्, मुस्तफ्इलुन्, मुस्तफ्इलुन्।
SSIS SSIS SSIS SSIS
मैं समझता था कहीं भी, कुछ पता तेरा नहीं।
आज 'शंकर' तू मिला तो, कुछ पता मेरा नहीं॥
—'शंकर'

टिप्पणी—हिन्दी में इसे 'हरिगीतिका' कहते हैं। प० नाथूराम शंकर शर्मा ने इस का 'मित्र मिलाप साखी' नाम रक्खा है।

६ मफऊल, मफाईल, मफाईल फऊलुन्
SSI, ISSI, ISSI, ISS

जिसको तेरी आँखों से सरोकार रहेगा।
निलफ़र्ज़ जिया भी तो वो बीमार रहेगा॥

टिप्पणी—हिन्दी में ये 'बिहारी' छन्द कहलाता है।

७ फ़ाइलातुन, फ़ाइलातुन, फ़ायलुन
SISS, SISS, SIS
सुबह गुजरी शाम होने आई 'मीर'।
तू न चेता और बहुत दिन कम रहा॥

—मीर

टिप्पणी—इसे हिन्दी में 'पीयूषवर्ष' कहते हैं।

८ फ़ऊलुन्, फ़ऊलुन्, फ़ऊलुन, फ़ऊलुन्
ISS, ISS, ISS, ISS
समाया है जब से तू आँखों में मेरी।
जिधर देखता हूँ उधर तू ही तू है॥

टिप्पणी—हिन्दी में इसे 'भुजगप्रयात' कहते हैं।

९ फ़ऊलुन्, फ़ऊलुन्, फ़ऊलुन्, फ़अल्।
ISS, ISS, ISS, IS
महादेव को भूल जाना नहीं।
किसी और से लौ लगाना नहीं॥
बनो ब्रह्मचारी पढ़ो वेद को।
द्विजाभास कोरे कहाना नहीं॥

—नाथूराम शंकर शर्मा

टिप्पणी—हिन्दी में इसे 'भुजगी' कहते हैं। 'शंकर' जी ने इसका नाम 'भुजगात्मक राजगीत' रखा है।

१० फ़ऊल, फेलुन् फ़ऊल, फ़ेलुन्,

। ऽ । ऽ ऽ । ऽ । ऽ ऽ

फ़ऊल, फ़ेलुन्, फ़ऊल, फेलुन्

। ऽ । ऽ ऽ । ऽ । ऽ ऽ

कहाँ हैं हम में अब ऐसे सालिक,
कि राह ढूँढी क़लम उठाया।
जो हैं तो ऐसे ही रह गये हैं,
किताब देखी क़लम उठाया ॥

—कविता कौमुदी

टिप्पणी—हिन्दी मे इसे 'यशोदा' कहते हैं।

---

## विषय वर्णन के विचार से उर्दू छन्दों के कुछ नाम

**गजल**— गजल उन शेरो को कहते हैं, जिन में प्रेम विषयक वर्णन रहते हैं। इन शेरों म प्रेम के विभिन्न भागो पर प्रकाश डाला जाता है। आजकल सौंदर्य, प्रकृति वर्णन, शान्तरस और देश-भक्ति के वर्णन भी गजलों मे किए जाने लगे है।

गजलों की चरण सख्या विषम होती है। साधरणतया पाँच से लेकर ग्यारह चरण तक लिखने की चाल है। पर ग्यारह से अधिक शेर रहने मे भी कोई दोष नहीं है।

**क़सीदा**—क़सीदा वे शेर हैं जिनमे किसी व्यक्तिविशेष वस्तु या विषय विशेष की स्तुति या निन्दा की जाती है। क़सीदे लिखने वाला अच्छा अनुभवी होना चाहिए।

**मसनवी**—किसी व्यक्ति विशेष की जीवनी अथवा काल्पनिक कथा को पद्य बद्ध करना ही मसनवी कहलाता है।

**मरसिया**—जो करुणाजनक ( शोकपूर्ण ) वर्णन शेरों में लिखे जाते हैं उन्हें मरसिया कहते हैं।

**रुबाई**—रुबाई चार चरण वाला छन्द विशेष होता है, जिस तरह दोहों में प्राय नीति और उपदेशपूर्ण विषय लिखे जाते हैं ठीक उसी तरह उर्दू में रुबाई भी नीति और उपदेश की बातें लिखने में काम आती है।

**रेखता**—बोलचाल की भाषा में लिखी जाने वाली कविता को रेखता कहते हैं।

---

# छन्द और अनुप्रास

छन्दो के लक्षणो मे प्राय तुकान्त की बार बार चरचा आई है। और तुकान्त एक प्रकार का अनुप्रास ही है। साथ ही मनहरण आदि छन्द ऐसे हैं जो अनुप्रासों से ही रुचिकर जँचते हैं। इसीलिए अलकार का विषय होते हुए भी इनकी यहाँ सक्षेप मे चरचा कर देना असगत नही जान पडता। अस्तु --

## अनुप्रास

केवल वर्ण अथवा स्वर-सहित वर्ण समता को अनुप्रास कहते हैं।

छेक, वृत्ति, लाट, श्रुति और अन्त्य अनुप्रास के भेद हैं। कोई यमक को अलग से शब्दालकार का भेद मानते हैं और कोई इसे भी अनुप्रास ही के अन्तर्गत। जो हो हमारा तात्पर्य यहाँ इन मुख्य शब्दालकारों की चरचा करना है।

### १. छेक

जहाँ एक या अनेक वर्णों की स्वर सहित अथवा केवल वर्ण मात्र की समता हो वहाँ छेकानुप्रास होता है, —

'राम राज्य अभिषेक सुनि, हिय हरषे नरनारि।'

टिप्पणी—यहाँ 'राम' और 'राज्य' के 'रा' मे 'आ' स्वर सहित 'र' की और 'हिय' 'हरषे' में केवल 'ह' वर्ण की तथा 'नर नारि' मे 'र' वर्ण की समता है।

## २. वृत्ति

जहाँ वृत्तियो के नियमित वर्णानुसार एक या अनेक वर्णों का स्वर सहित या केवल वर्ण का कई बार सादृश्य होता है वहाँ वृत्त्यनुप्रास होता है।

इसके तीन भेद हैं --उपनागरिका परुषा' और कोमला।

अ. उपनागरिका—जिसमे टवर्ग को छोडकर कवर्ग से पवर्ग तक अथवा इन्ही वर्णों के पचम वर्णयुक्त जो वर्ण हो वह माधुर्यगुण प्रकाशक कहलाते है। इनमे से कई वर्णों का कई बार सादृश्य हो वहाँ उपनागरिका वृत्ति होती है —

चातक चलि कोकिल ललित, बोलत मधुरे बोल।<br>
कूकि कूकि केकी कलित, कुजन करत कलोल॥

—अलकार प्रबोध

टिप्पणी—इसमें 'क' की आवृत्ति से 'उपनागरिका वृत्ति' है।

आ. परुषा—ट वर्ग के सब वर्ण तथा 'श,ष'और कवर्गादि के पहले, तीसरे और दूसरे चौथे वर्णों के सयोग ओज प्रकाशक वर्ण कहलाते हैं। ओज प्रकाशक वर्णों की कई बार सादृश्यता मे परुषा-वृत्ति होती है --

जहाँ रुण्डन पै रुण्ड मुण्ड झुण्डनि के झुण्ड कटै<br>
कोटिन वितुण्ड जनु रेन्धुकी समान।<br>
तहाँ सेवक दिसान सीम रुद्र के समान,<br>
हरि शंकर सुजान झुकि झारी किरवान॥

--अलकार प्रबोध

टिप्पणी—इस छन्द में 'ड' की आवृत्ति से 'परुपा-वृत्ति' है।

३. कोमला—ओज और माधुर्य प्रकाशक वर्णों के अतिरिक्त जहाँ अन्य वर्णों की आवृत्ति हो उसे कोमला-वृत्ति कहते हैं —

इहि असार ससार में, सार चार कह ब्यास।
गग-सलिल सत सग सिव-सेवन कासी बास॥
—भारती भूपण

टिप्पणी—इसमे 'स' कार की अनेक आवृत्तियाँ हैं। जो माधुर्य और ओज गुण से रहित हैं।

## २ लाट

एक से पद वा पद समूह वा वाक्य एक ही अर्थ में अन्वय की पृथकता से दो या कई बार आवें अर्थात् शब्द और अर्थ में भेद न हो केवल तात्पर्य में भेद हो, उसे लाटानुप्रास कहते हैं —

वाक्यावृत्ति—पूत कपूत तो क्यों धन संचय।
पूत सपूत तो क्यों धन सचय॥
—अलकार-प्रबोध

टिप्पणी—यहाँ शब्द और अर्थ में भेद नहीं है। केवल पूर्वार्द्ध के (कपूत) 'क' और उत्तरार्द्ध के (सपूत) 'स' के साथ अन्वय करने से तात्पर्यों में भिन्नता हुई। यह वाक्य-वृत्ति है।

शब्दावृत्ति—कीन्हहु "कृपा कृपायतन' दीन्हहु दुर्लभ देह।
अब अधमन-सिरमौर लखि, तोरन लगे सनेह॥
—भारती भूषण

टिप्पणी—इस दोहे मे 'कृपा शब्द का लाट है। पहला 'कृपा' समास रहित और दूसरा समास सहित है। पहले का 'कीन्हहु' शब्द से और दूसरे का 'आयतन' से अन्वय होने के कारण तात्पर्य मे अन्तर हुआ है।

## ४ श्रुति

जहाँ तालु कण्ठ इत्यादि से उच्चरित होने वाले व्यजनो अर्थात् एक स्थानोत्पन्न वर्णों की समता पाई जावे उसे श्रुत्यनुप्रास कहते है —

'जयति द्वारिकाधीस जय, जय सन्तन सताप हर।'

इसमे 'द, स, न, त' आदि दन्त्य अक्षर हैं अत इस पद मे श्रुत्यनुप्रास हुआ।

## ५ अन्त्यानुप्रास

प्रत्येक छन्द के चरणों के अन्त्याक्षर को तुकान्त कहते हैं। इसी अन्त्याक्षर का नाम अन्त्यानुप्रास है। भाषा में इस तुकान्त के वरण भेद मे छ भेद किये गये हैं। तुक प्रकरण में ४२ वें पृष्ठ पर देखो।

## ६ यमक

भिन्न भिन्न अर्थ वाले अथवा बिना अर्थ वाले सुनने मे एक से पद-खण्ड, पद वा पद समूह दो वा कई वार आवें तो यमकालकार होता है .—

भजन कह्यो तासों भज्यो, भज्यो न एको वार।
दूर भजन जा मों कह्यो, सो तें भज्यो गँवार॥

—विहारी

यहाँ भजन और 'भज्यो' शब्दों मे यमक है। पहले 'भजन' का अर्थ 'स्मरण करना' और दूसरे का भागना है। इसी तरह पहले 'भज्यो' का अर्थ 'भागने' का है। दूसरे, तीसरे भज्यो शब्द का अर्थ 'स्मरण' भजन है।

# छन्द और मुक्तकाव्य

आज कल खडी बोली की कविता का प्रवाह मुक्तकाव्य की ओर है। इसलिए उसकी सक्षेप मे चरचा कर देना असगत नहीं होगा। छन्दशास्त्र की दृष्टि से आजकल के विद्वान् काव्य के मुख्य दो भेद करते हैं—बद्धकाव्य और मुक्तकाव्य। जो काव्य आदि मे अन्त तक विशेष छन्दों की गति से बँधा रहता है उसे बद्धकाव्य कहते हैं फिर चाहे वह तुकान्त हो अथवा अतुकान्त। 'मुक्त' शब्द का अर्थ है 'स्वतन्त्र'। इसलिए मुक्तकाव्य का सीधा सादा यही लक्षण हो सकता है कि 'जो काव्य छन्दों की जकड बदी से मुक्त होता है वही मुक्तकाव्य है। अर्थात् मुक्तकाव्य में न तो अनुप्रासों का बन्धन होता है और न उसे किसी विशेष छन्द की गति मे ही चलना पडता है। इच्छानुसार पक्ति पक्ति में यति गति और मात्राओं का हेरफेर किया जा सकता है, वर्णों की न्यूनाधिकता की जा सकती है। बस यह समझ लेना चाहिए कि मुक्तकाव्य और गद्य मे इतना ही अन्तर रहता है कि मुक्तकाव्य मे एक प्रकार की लय रहती है और गद्य मे नहीं रहती। अधिक स्पष्टता के लिए यहाँ तीनों ही के उदाहरण दे दिये जाते हैं —

१ गद्य

'लक्ष्य सिद्धि के लिए कठिन साधनाओं को आलिङ्गन करना पडता है। वह साधक क्या, जिसने अपने को साधनामय नहीं बना लिया।'

टिप्पणी—यह वाक्य गतिहीन है।

## २ गतिमय

हम में बल था, मगर सगठन नहीं था। इसीलिए हम-दबे, और गिर भी गये। बस यही एक अभिशाप हमें ले डूबा।

इस गद्य की गति इस प्रकार है—

हम में बल था मगर सगठन नहीं था,
इसीलिए हम दबे और गिर भी गये।
बस यही एक अपराध हमें ले डूबा।

कविता—

जहाँ रस मे असीम उल्लास,
सुरभि में है मतवाला पन,
भ्रमर के गु जन में सगीत
मलय के झोकों मे कम्पन,
सुधामय वसुधा के भाण्डार
यहाँ हँसते शत शत मधुवन।

—भगवती चरण वर्म्मा

मुक्तकाव्य—

कहाँ ?
मेरा अधिवास कहाँ ?
क्या कहा ?—रुकती है गति जहाँ ?
भला इस गति का शेष—
सम्भव क्या है—
करुण स्वर का जब तक मुझ में रहता आवेश ?

म ने 'मैं' शैली अपनाई
देखा दुखी एक निज भाई,
दुख की छाया पड़ी हृदय में मेरे
झट उमड़ वेदना आई ।

—अनामिका

इन उदाहरणों में गद्य, पद्य और मुक्तकाव्य का अन्तर भलीभाँति स्पष्ट हो गया होगा ।

हम ऊपर बतला आये हैं कि 'ध्वनि या लयप्रधान पद छन्दहीन तथा अन्त्यानुप्रासहीन काव्य को मुक्तकाव्य कहते हैं।' अब केवल यह बताना शेष है कि इसकी रचना के कौन कौन ढग हैं। मुक्तकाव्य मात्रिक तथा वर्णिक दोनो ही प्रकार के लिखे जाते हैं। वर्णिकों मे वगला अमित्राक्षरपन रहता है और मात्रिको मे मात्रिक छन्दो का हिन्दीपन। मात्रिक मुक्तकों में एक प्रकार का राग रहता है। अमित्राक्षरों मे इसका लाना कठिन होता है। यहाँ दोनों का एक एक उदाहरण देकर यह विषय समाप्त किया जाता है—

वर्णिक ( अमित्राक्षर )

जयसिंह !
अगर हो शानदार,
जानदार है यदि अश्व वेगवान,
बाहुओं में बहता है

एक बात और ध्यान देने की है कि खड़ी बोली की कविताओं में क्रियाओं और विशेषत संयुक्त-क्रियाओं का प्रयोग कुशलता पूर्वक करना चाहिए, नहीं तो कविता का स्वर शिथिल पड़ जाता है। साथ ही समासों का भी बहुत ही कम प्रयोग करना चाहिए ।

॥ इति ॥

---

## वैतालीय छन्द

जिस प्रकार सस्कृत मे आर्या छन्द अपना स्वतत्र अस्तित्व रखते हैं, उसी तरह वैतालीय छन्द भी अपना अलग स्थान रखते हैं। हिन्दी काव्य म जिस प्रकार अब चुने हुए आर्य्या छन्दो का व्यवहार होन लगा है, आशा है, वैतालीय छन्दों का भी होन लगेगा। अत यहाँ उनकी चर्चा कर दी जाती है।

### वैताली †

इसके प्रत्येक दल में चौदह और सोलह के विराम स तीस मात्राएँ होता ह और यह दोहे की तरह दो दलो में लिखा जाता है। विषम चरणों मे छ मात्राओ के बाद गुरु लघु क्रमश और चरणान्त म गुरु रहता है। इसी तरह सम चरणो मे आठ मात्राओं क बाद गुरु लघु का क्रम और चरणान्त में गुरु रखने का नियम है —

---

† वैतालीय छ दों में यह बात विशेष ध्यान देने की है कि इसके विषम चरणों में दूसरी मात्रा तीसरी से और चौथी पाँचवीं से न मिले। अर्थात् पहली मात्रा क बाद तथा तीसरी मात्रा के बाद गुरु वर्ण नहीं पड़ने चाहिएँ। इसे यों भी कह सकते हैं कि विषम चरणों के आदि म सगण नहीं पड़ना चाहिए। इसी तरह सम चरणों में छठी मात्रा सातवीं से न मिले अर्थात् पाँचवीं मात्रा के बाद का वर्ण गुरु न होना चाहिए और सम चरणों के आदि में क्रमश दो जगण भी न पड़ें।

ससार असार स्वप्न सा, कहते त्यागी सत्य है यही।
जग प्यारा नित्य मत्य है, रागी कहते मत्य है यही * ॥
—मान

## उदीच्यवृत्ति ×

वैताली छन्द के विषम चरणों के आदि मे दूसरी तीसरी मात्रा मिलाकर गुरु कर देने से अर्थात आदि मे त्रिकल का ध्वजा ( I S ) रूप रखने से 'उदीच्यवृत्ति' छन्द हो जाता है —

रखो न ऐसी लगी-लगा, बन जाये वैरी अहो सगा।
सखे! मन रखो दया पगा, मत दो अपनों को कभी दगा।
—मान

## प्राच्यवृत्ति

वैताली छन्द के सम चरणों के आदि में चौथी पाँचवीं मात्राओं के मिल जाने से अर्थात् आदि में पचकल के इन्द्रासन ( I S S ), शूर ( S I S ) और चाप ( I I I S ) इन रूपों में से किसी को भी रख देने से 'प्राच्यवृत्ति' छन्द बन जाता है —

---

* वैताली के अंत में एक गुरु अधिक कर देने से 'औपच्छन्दसिकम्' छन्द बन जाता है —

ससार असार स्वप्न-सा कहते त्यागी सत्य है यही तो।
जग प्यारा नित्य सत्य है, रागी कहते सत्य है यही तो।
—मान

× वैताली के सम-विषम चरणों में एकाध मात्रा के गुरु-लघु-क्रम के हेर-फेर से इसके उदीच्यवृत्ति, प्राच्यवृत्ति, आपातलिका, प्रवत्तक, अपरान्तिका और चारुहासिनी ये छ भेद हो जाते हैं।

हरि हर भज त्याग राग रे ! गुरु पदों बीच जी रहे लगा।
विषयों से दूर भाग रे ! पूर्ण साधना योग या जगा !

—मान

## आपातलिका

वैताली के विषम चरणों में छः मात्राओं के बाद तथा सम चरणों में आठ के बाद एक भगण और दो गुरु रखने से 'आपातलिका' छन्द हो जाता है —

क्यों सच समझा सपने को ? क्यों माया के हाथ बिकाना !
भूला है क्यों अपने को ? जब है जीवन का न ठिकाना !

—मान

## प्रवर्त्तक

वैताली के विषम चरणों में उदीच्यवृत्ति के विषम चरण और सम चरणों में प्राच्यवृत्ति के सम चरण रखने से 'प्रवर्त्तक' छन्द बन जाता है —

मलीन हौं हौं अहो हरी ! कहीं कौन विधि पार ह्वै सकौं।
तुम्हीं उधारौ कला धरी, दीन-बन्धु तजि कौन को तकौं ॥

—गदाधर

## अपरान्तिका

जिस वैताली में चारों चरण प्राच्यवृत्ति के सम ( दूसरे चौथे ) चरणों के रहते हैं उसे 'अपरान्तिका' छन्द कहते हैं —

राम नाम जप ले सुधार कै, काम त्याग पहले बिचार कै।
सोक छाँड़ रट ले हँकार कै, राम राम कहले पुकार क ॥

—गदाधर

## चारुहासिनी

जिस वैताली में चारों चरण उदीच्यवृत्ति के विषम चरणों के रहते हैं उसे 'चारुहासिनी' छन्द कहते हैं —

( १ )

भिड़ें समाजी-सनातनी ! भला ! भली ये तनातनी !
भला करो तो भला भरो, लगा लगी में जला करो ॥

—मान

( २ )

खिली हृदय की कली नहीं, सदा कलपता रहा यहाँ !
कभी कामना फली नहीं, सदा जलपता रहा यहाँ !

—मान

# वैदिक छंद

छन्द दो प्रकार के कहे गये हैं—लौकिक और वैदिक। सभी मात्रिक छन्द लौकिक कहलाते हैं। वर्णिक छन्दो के दो भेद हैं—एक से लेकर छब्बीस वर्ण तक के वे छन्द जिन के चरणो की व्यवस्था वैदिक नियमो पर की गई है वे वैदिक कहलाते हैं, और जिनके चरणों की व्यवस्था लौकिक नियमों पर की गई है, वे लौकिक छन्द कहलाते है। वैदिक और लौकिक वर्णिको म केवल मुख्य अन्तर यह है कि लौकिक छन्दो म चार चरणो की सख्या का विचार रखा गया है, परन्तु वैदिक छन्दो मे चरण सख्या का कोई नियम नहीं है। वहाँ केवल उस छन्द के वर्णों की पूर्ण सख्या का विचार रखा गया है। फिर एक वर्ण से लेकर कितने ही वर्णों के छन्द हों, परन्तु उनम स्वर होते हैं।

हाँ, गायत्री उष्णिक, अनुष्टुप्, बृहती, पक्ति, त्रिष्टुप्, और जगती नाम के वैदिक छन्दों को आर्प † भी माना गया है। जिनकी चर्चा लौकिक वर्णिको में हो चुकी है।

यद्यपि हिन्दी मे वैदिक छन्दो का चलन नहा है फिर भी छन्दशास्त्र की पोथी में वैदिक छन्दों की थाडी सी चर्चा कर देना अप्रासगिक नहीं होगा।

गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पक्ति, त्रिष्टुप् और जगती ❀ इन सात प्रकार के छन्दो म प्रत्येक की आर्पा, दैवी,

---

† ऋषि प्रणीत।

❀ क्रम ६ गायत्री, ७ उष्णिक्, ८ अनुष्टुप, ९ बृहती, १० पक्ति, ११ त्रिष्टुप् और १२ जगती छन्द के बोधक हैं।

## चारुहासिनी

जिस वैताली में चारों चरण उदीच्यवृत्ति के विषम चरणों के रहते है उसे 'चारुहासिनी' छन्द कहते हैं —

( १ )

भिड़े समाजी-सनातनी ! भला ! भली ये तनातनी !
भला करो तो भला भरो, लगा-लगी में जला करो !!

—मान

( २ )

खिली हृदय की कली नहीं, सदा कलपता रहा यहाँ !
कभी कामना फली नहीं, सदा अलपता रहा यहाँ !

—मान

# वैदिक छंद

छन्द दो प्रकार के कहे गये हैं—लौकिक और वैदिक। सर्व मात्रिक छन्द लौकिक कहलाते हैं। वर्णिक छन्दों के दो भेद हैं—एक से लेकर छब्बीस वर्ण तक के वे छन्द जिन के चरणों की व्यवस्था वैदिक नियमों पर की गई है वे वैदिक कहलाते हैं, और जिनके चरणों की व्यवस्था लौकिक नियमों पर की गई है, वे लौकिक छन्द कहलाते हैं। वैदिक और लौकिक वर्णिकों में केवल मुख्य अन्तर यह है कि लौकिक छन्दों में चार चरणों की संख्या का विचार रखा गया है, परन्तु वैदिक छन्दों में चरण संख्या का कोई नियम नहीं है। वहाँ केवल उस छन्द के वर्णों की पूर्ण संख्या का विचार रखा गया है। फिर एक वर्ण से लेकर कितने ही वर्णों के छन्द हों, परन्तु उनमें चरण होते हैं।

हाँ, गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप्, और जगती नाम के वैदिक छन्दों को आर्ष † भी माना गया है। जिनकी चर्चा लौकिक वर्णिकों में हो चुकी है।

यद्यपि हिन्दी में वैदिक छन्दों का चलन नहीं है फिर भी छन्दशास्त्र की पोथी में वैदिक छन्दों की थोड़ी सी चर्चा कर देना अप्रासंगिक नहीं होगा।

गायत्री, उष्णिक, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप् और जगती * इन सात प्रकार के छन्दों में प्रत्येक की आर्षी, दैवी,

† ऋषि प्रणीत।

* क्रमशः ६ गायत्री, ७ उष्णिक्, ८ अनुष्टुप, ९ बृहती, १० पंक्ति, ११ त्रिष्टुप् और १२ जगती छन्द के थे

आसुरी, प्राजापत्य, याजुषी, साम्नी, आर्ची और ब्राह्मी ये आठ संज्ञाएँ है। इन मे कौन, किस तरह कितने वर्णों के अन्तर्गत है और किसका कौन गोत्र, वर्ण, स्वर और देवता † है, इन सब बातों का एक चक्र द्वारा बहुत ही सक्षेप मे दिग्दर्शनमात्र करा दिया जाता है।

चक्र के कोठे किस तरह बनाने और भरने चाहिएँ पहले इसकी चर्चा करदी जाती है—

एक वर्गाकार कोठा बनाओ। खडी रेखाओ द्वारा उसके आठ बराबर भाग कर डालो। इस तरह आठ खडे कोठे बन जायँगे। अब इन खडे कोठो के भी पडी रेखाओ द्वारा इस तरह विभाग करो कि प्रत्येक खडे कोठे के आठ-आठ बराबर भाग हो जायँ, इस तरह कुल चौसठ कोठे बन जायँगे।

अब इन कोठो के ऊपर खडी रेखाओं द्वारा आठ और खडे कोठे बनाओ और इन खडे कोठों के भी पडी रेखाओं द्वारा इस तरह विभाग करो कि प्रत्येक खडे कोठे के पाँच-पाँच बराबर भाग हो जायँ इस तरह ये भी कुल चालीस कोठे बन जायँगे।

जब इस तरह कोठे बन जावें तब नीचे के चौसठ कोठो वाले चक्र के ऊपर के चालीस कोठों वाले चक्र मे बाई ओर से ऊपर को पहले कोठे में छन्द, दूसरे मे गोत्र, तीसरे में वर्ण, चौथे मे स्वर और पाँचवे में देवता शब्द लिख लो।

---

† वैदिक छन्दों में प्राय सदिग्ध स्थलों पर देवतादि से ही छन्द-निर्णय करना पडता है। अत इनका जानना भी आवश्यक है।

अब 'छन्द' वाले कोठे के सामने दाहिनी ओर को क्रमश गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप् और जगती शब्द लिख लो। और इन नामों के ऊपर क्रमश ६, ७, ८, ९, १०, ११ और १२ अंक लिख लो।

छन्द वाले के ऊपर के गोत्र वाले कोठे के आगे दाहिनी ओर क्रमश अग्नि, वैश्य, काश्यप, गौतम, आंगिरस, भार्गव, कौशिक और वाशिष्ठ लिख लो। इसी तरह वर्ण वाले कोठे के आगे क्रमश सित, सारंग, पिशङ्ग, कृष्ण, नील लोहित और गौर लिखो। स्वर वाले कोठे के आगे क्रमश षड्ज, ऋषभ, गांधार, मध्यम, पंचम, धैवत और निषाद लिखो। देवता वाले कोठे के आगे भी क्रमश अग्नि, सविता, सोम, बृहस्पति, वरुण, इन्द्र और विश्वे देवा लिख लो। इस तरह ऊपर के चालीसों कोठे भर गये। अब इस तरह हर छन्द का गोत्र, वर्ण, स्वर, और देवता मालूम हो जायगा।

अब चौंसठ कोठे वाले चक्र को इस प्रकार भरो कि इस चक्र के अन्त के बायीं ओर वाले सबसे ऊपर के कोठे में आर्षी, उसके नीचे क्रमश दैवी, आसुरी, प्राजापत्या, याजुषी, साम्नी, आर्ची और ब्राह्मी संज्ञाएँ लिखलो।

अब हर संज्ञा के आगे के कोठे इस प्रकार भरे जायँगे—

पहले गायत्री छन्द वाले नीचे के कोठों में से दूसरे में १, तीसरे में १५, चौथे में ८, पाँचवें में ६, छठे में १२, सातवें में १८ का अंक रख दो। गायत्री छन्द का पहला कोठा भरने के लिए

दूसरे, तीसरे, चौथे कोठो के अकों को जोडो। जोड १ + १५ + ८ = २४ होगा। इसे पहले कोठे मे रख दो। अब गायत्री छन्द के सबसे नीचे का आठवाँ कोठा भरना है इसे यों भरो कि गायत्री छन्द के नीचे के पाँचवें, छठे और सातवे कोठों के अकों को जोड लो, इस जोड को आठवें कोठे मे रख दो। इस तरह ६ + १२ + १८ = ३६ होगा इसे आठवे कोठे मे रख दिया।

इस तरह सिद्ध हो गया कि गायत्री छन्द के २४ वर्ण सख्या वाले छन्द को आर्षी, १ वाले की दैवी, १५ वाले की आसुरी, ८ वाले की प्राजापत्य ६ वाले की याजुषी, १२ वाले की साम्नी, १८ वाले की आर्ची और ३६ वाले की ब्राह्मी गायत्री सज्ञा है।

आर्षी, उष्णिक्, अनुष्टुप् आदि के कोठे इस तरह भरो कि खाली कोठे वाले के बाये कोठे के अक मे क्रमश ४ जोडते जाओ तो जगती तक के कोठों मे क्रमश २८, ३२, ३६, ४०, ४४, ४८ अक भर जायँगे। इसी तरह दैवी के कोठों के भरने के लिए अक वाले कोठो मे क्रमश १ जोडते जाओ और दाहिनी ओर के खाली कोठो में क्रमश रखते जाओ इस तरह इसके आगे कोठो में क्रमश २, ३, ४, ५, ६, ७ अक भर जायँगे। आसुरी के खाली कोठो के भरने के लिए भरे हुए कोठे के अन्त में एक घटाते जाओ और आगे के खाली कोठे को भरते जाओ इस तरह इसके आगे के खाली कोठो मे १४, १३, १२, ११, १०, ६ अक आ जायँगे। प्राजापत्य के कोठे भरने के लिए भरे हुए कोठे के अक में क्रमश ४ जोडते जाते हैं। इस तरह इसके कोठों में क्रमश १२, १६, २०, २४, २८, ३२, अक भर जायँगे।

याजुषी के कोठे भरने मे भरे हुए कोठे के अक मे क्रमश १ जोडते जाते हैं। इस तरह इसके आगे के कोठों में क्रमश ७, ८, ६, १०, ११, १२, अक भर जाते हैं। साम्नी के कोठो के भरने में भरे हुए कोठे के अक में दो जोडते हुए आगे के कोठे भरने जाते हैं। इस तरह इसके शेप कोठो म १४, १६, १८, २०, २२, २४ अक भर जाते हैं। आर्ची के कोठों के भरने मे भरे हुए कोठे के अक मे क्रमश ३ जोडते हुए खाली कोठे भरते जाइए, इस तरह इसके कोठो में क्रमश आगे २१, २४, २७, ३०, ३३, ३६ अक भर जायँगे। इसी तरह ब्राह्मी के कोठो के भरने के लिए भरे हुए कोठे के अक मे क्रमश ६ जोडते हुए कोठे भरते जाइए। इस तरह इसके शेप कोठों मे क्रमश ४२, ४८, ५४, ६०, ६६ और ७२ अक भर जायँगे। इस तरह यह ६४ कोठा वाला चक्र पूरा हो जायगा।

अब इस चक्र को ध्यान से देखने मे स्पष्ट हो जाता है कि गायत्री छन्द की सज्ञाओं की भाँति २८ वर्ण सख्या वाले को आर्षी उष्णिक, २ वाले को दैवी, १४ वाले को आसुरी, १२ वाले को प्राजापत्य, ७ वाले को याजुषी, १४ वाले को साम्नी, २१ वाले को आर्ची और ४२ वाले को ब्राह्मी उष्णिक छन्द कहते हैं। इसी तरह अनुष्टुप् बृहती आदि सभी छन्दों की आठ आठ सज्ञाएँ हो जाती हैं। हर सज्ञा की वर्ण सख्या उसके आगे लिखी है।

इस तरह इस सम्पूर्ण चक्र से सहज मे ही ज्ञात हो जाता है कि किस छन्द की कौन सज्ञा, गोत्र, वर्ण, स्वर, देवता आदि हैं।

दूसरे, तीसरे, चौथे कोठों के अकों को जोडो। जोड १ + १५ + ८ = २४ होगा। इसे पहले कोठे मे रख दो। अब गायत्री छन्द के सबमे नीचे का आठवाँ कोठा भरना है इसे यो भरो कि गायत्री छन्द के नीचे के पाँचवें, छठे और सातवें कोठो के अकों को जोड लो, इस जोड़ को आठवें कोठे मे रख दो। इस तरह ६ + १२ + १८ = ३६ होगा इसे आठवें कोठे में रख दिया।

इस तरह सिद्ध हो गया कि गायत्री छन्द के २४ वर्ण संख्या वाले छन्द को आर्षी, १ वाले की दैवी, १५ वाले की आसुरी, ८ वाले की प्राजापत्य ६ वाले की याजुषी, १२ वाले की साम्नी, १८ वाले की आर्ची और ३६ वाले की ब्राह्मी गायत्री सज्ञा है।

आर्षी, उष्णिक्, अनुष्टुप् आदि के कोठे इस तरह भरो कि खाली कोठे वाले के बाये कोठे के अक मे क्रमश ४ जोडते जाओ तो जगती तक के कोठों मे क्रमश २८, ३२, ३६, ४०, ४४, ४८ अक भर जायँगे। इसी तरह दैवी के कोठो के भरने के लिए अक वाले कोठो मे क्रमश १ जोडते जाओ और दाहिनी ओर के खाली कोठो मे क्रमश रखते जाओ इस तरह इसके आगे कोठो मे क्रमश २, ३, ४, ५, ६, ७ अक भर जायँगे। आसुरी के खाली कोठो के भरने के लिए भरे हुए कोठे के अन्त में एक घटाते जाओ और आगे के खाली कोठे को भरते जाओ इस तरह इसके आगे के खाली कोठो मे १४, १३, १२ ११, १०, ९ अक आ जायँगे। प्राजापत्य के कोठे भरने के लिए भरे हुए कोठे के अक में क्रमश ४ जोडते जाते हैं। इस तरह इसके कोठों मे क्रमश १२, १६, २०, २४, २८, ३२, अक भर जायँगे।

गायत्री के २४ वर्ण के छन्द की आर्षी गायत्री सज्ञा, वर्ण मित, स्वर षडज्, गोत्र अग्निवेश्य और देवता अग्नि है। इसी प्रकार अन्य सभी छन्दो के सम्बन्ध मे जाना जा सकता है।

गायत्री, उष्णिक् आदि इन वैदिक छन्दो के, आगे चलकर बहुत भेद-प्रभेद हैं। जैसे गायत्री छन्द के पहले, दूसरे, तीसरे चरणों मे से हर एक ६ वर्ण का और चौथा ७ वर्ण का हो तो उसे, 'आर्षी गायत्री, कहते हैं, और जिसमे तीन ही चरण हो और हर एक मे सात सात वर्ण हो तो उसे 'पादनिचृत गायत्री' कहते हैं। आदि।

प्रतिपादित विषय को और अच्छी तरह हृदयगम कराने के लिए यहाँ कुछ उदाहरण दे दिये जाते हैं।

प्राजापत्या गायत्री—एक पद

(८ वर्ण)

"अग्निर्ज्योति ज्योतिरग्निः"

-वेद

विराट गायत्री– दो पद

(जगती १२ वर्ण + गायत्री ८ वर्ण)

'नृभिर्येमानो हर्यतो विचक्षणो (१)

राजादेवः समुद्रियः" (२)

—ऋग्वेद

## वैदिक छन्द-चक्र

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | देवता | | अग्नि | सविता | सोम | बृहस्पति | वरुण | इन्द्र | विश्वेदेवा |
| ४ | स्वर | | षड्ज् | ऋषभ | गान्धार | मध्यम | पञ्चम | धैवत | निषाद |
| ३ | वर्ण | | सित | सारङ्ग | पिशङ्ग | कृष्ण | नील | लोहित | गौर |
| २ | गोत्र | | अग्निवेश्य | काश्यप | गौतम | आङ्गिरस | भार्गव | कौशिक | वाशिष्ठ |
| १ | संज्ञा | छन्द | ६ गायत्री | ७ उष्णिक् | ८ अनुष्टुप् | ९ बृहती | १० पङ्क्ति | ११ त्रिष्टुप् | १२ जगती |
| १ | आर्षी | | २४ | २८ | ३२ | ३६ | ४० | ४४ | ४८ |
| २ | दैवी | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| ३ | आसुरी | | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ |
| ४ | प्राजापत्या | | ८ | १२ | १६ | २० | २४ | २८ | ३२ |
| ५ | याजुषी | | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| ६ | साम्नी | | १२ | १४ | १६ | १८ | २० | २२ | २४ |
| ७ | आर्ची | | १८ | २१ | २४ | २७ | ३० | ३३ | ३६ |
| ८ | ब्राह्मी | | ३६ | ४२ | ४८ | ५४ | ६० | ६६ | ७२ |

गायत्री के २४ वर्ण के छन्द की आर्षी गायत्री संज्ञा, वर्ण मित, स्वर षड्ज, गोत्र अग्निवेश्य और देवता अग्नि है। इसी प्रकार अन्य सभी छन्दों के सम्बन्ध में जाना जा सकता है।

गायत्री, उष्णिक् आदि इन वैदिक छन्दों के, आगे चलकर बहुत भेद-प्रभेद हैं। जैसे गायत्री छन्द के पहले, दूसरे, तीसरे चरणों में से हर एक ६ वर्ण का और चौथा ७ वर्ण का हो तो उसे, 'आर्षी गायत्री, कहते हैं, और जिसमें तीन ही चरण हों और हर एक में सात सात वर्ण हो तो उसे 'पादनिचृत गायत्री' कहते हैं। आदि।

प्रतिपादित विषय को और अच्छी तरह हृदयगम कराने के लिए यहाँ कुछ उदाहरण दे दिये जाते हैं।

प्राजापत्या गायत्री—एक पद

(८ वर्ण)

"अग्निर्ज्योति ज्योतिरग्निः"

-वेद

विराट गायत्री—दो पद

(जगती १२ वर्ण + गायत्री ८ वर्ण)

'नृभिर्येमानो हर्यतो विचक्षणो (१)
राजादेवः समुद्रियः" (२)

—ऋग्वेद

परोष्णिक्— तीन पद

( पहला पद ८ वर्ण + दूसरा पद ८ वर्ण + तीसरा पद १२ वर्ण

"अग्ने वाजस्य गोमत (१)
ईशानः सहसो यहो (२)
अस्य धेहि जातवेदो महि श्रवः" (३)

—ऋग्वेद

अनुष्टुप्—चार पद

( अनुष्टुप् ८+८+८+८ वर्ण )

"सहस्रशीर्षा पुरुषः (१)
सहस्राक्षः सहस्रपात् (२)
स भूमिं सर्वतः स्पृत्वो (३)
अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्" (४)

—यजुर्वेद

पंक्ति—पाँच पद

( पहला पद ४ वर्ण + दूसरा पद ५ वर्ण + तीसरा पद ५ वर्ण + चौथा पद ५ वर्ण + पाँचवाँ पद ६ वर्ण )

अधाह्यग्ने (१)
क्रतोर्भद्रस्य (२)
दक्षस्य साधोः (३)

# परिशिष्ट भाग

## कुछ और छन्द

### मात्रिक

### ( सम )

### मधुरगति

हरिगीतिका और सुगति के मेल से इसका प्रत्येक चरण पैंतीस मात्राओं का रहता है।

वीणे विपची ! मधुर पीडा क्या इसी का नाम है,
टुक बोल दे।
हे पजरित तन्वी ! सुकठी, मौन का क्या काम है,
मुँह खोल दे।
मेरी उँगलियाँ मीड लेते यत्रणा से मर रहीं,
आ कट रहीं।
फिर भी तुझे क्यों छेडने का कष्ट ये हैं कर रहीं,
हट सट रहीं॥

—राय कृष्णदास

### प्रसाद-द्वादशपदी

देश का वीज, शक्ति का धाम,
पडा है यहाँ लगाये आस।

सरस हृदयो के मावी वीर,
सींचकर उसका करो विकाम ।
यातनाओं का तर्जन घोर,
विपद्-मेघों का रव गम्भीर ।
करेगा लीन देश की शुद्ध—
धूल मे उसका विमल शरीर ।
गलेगा बीज उगेगा पेड,
बढेगा नव भारत-उद्यान ।
रहेगा प्रति पत्ते पर लेख,
"देश-सम्मान" "आत्म-बलिदान" ।

ठाकुरप्रसाद शर्मा, एम० ए०

## नवपदी

'उ जगत में है उसके प्रति न्याय,
जो कि सम ठीक खडा हो जाय ।
पा नहीं तो ले-ले ऊर्ध्व श्वास,
जलाना है जीवन भर गात,
ल पूछता क्या कोई कुछ बात ?
भले ही कर ले अपना नाश ।
भ' मुफ्त मे दे-दे अपनी जान !
किसी को कुछ उसकी परवा न !
मेरी आशा ! मेरे अभिमान !*

—श्रीकृष्ण पाण्डेय

## चतुर्दशपदी

### ( १ )

'आ बनी हुई हो एक कुटी सुरसरि के तट पर
लता, द्रुमों की मृदु छाया हो नेह भरी-सी,
कां श्रान्त पथिक आश्रय पा सके वहाँ पर आकर,
सेवा-प्रेम भावनाओं की हो जाग्रत श्री,
क्षा' नित आ उषा कुटिया में मुसक्या भर दे बस,
नित प्रभात का सूर्य ज्योति से पावन कर दे,
त्रिविध समीर बहे नित लाकर अपना सर्वस,
कलिकाओं का खिल खिलकर हँसना मन भरदे,
चरखा चले नित्य ही, भगवत चर्चा हो नित,
दीनों, दुखियों, पतितों के प्रति स्वजन-भाव हो,
उनके दुख से दुखी रहे मेरा दुखिया चित,
आत्म-त्याग से भरा रहूँ ऐसा स्वभाव हो,
प्रभु ! वर दो सहृदयता ही मेरा प्रिय धन हो।
उसकी सतत वृद्धि में ही जीवन-यापन हो॥ †

ब्रजमोहन तिवारी एम० ए०

---

*† आजकल हिन्दी में भी अँग्रेजी के "सॉनेट्स" के ढंग की रचनाएँ लिखी जाने लगी हैं। सॉनेट्स में तुकान्त आदि के मुख्य नियम रहते हैं। उपर्युक्त 'नवपदी' प० श्रीकृष्ण पाण्डेय ने 'प्रमाद' छन्द में और 'चतुर्दशपदी' प० ब्रजमोहन तिवारी एम० ए० ने 'रोला' छन्द में लिखी है।

(२)

'प्रे जग-जीवन की अमर व्याप्ति प्रिय प्रकृति नृत्य हे !
मनुष्यत्व की चिर-जागृति, करुणा-अभिलाषा,
म' सब धर्मों के प्रिय स्फूर्ति तुम पुण्य कृत्य हे !
आत्म-त्याग के चरम विजय की हो परिभाषा,
तुम ईसा की सहनशीलता के सर्वस हो,
गाधी के हो सत्य बुद्ध की दया प्रभामय,
गीता की समबुद्धि ज्ञान के सुयश सरस हो,
तुम ही हो सौन्दर्य्य-तृप्ति, तुम शान्ति सुधा-मय,
दीनो दुखियो को तुम ही तो हृदय लगाते,
'तत्वमसि' का तुमने ही सदेश सुनाया,
राम कृष्ण बन तुम ही जीवन-ज्योति जगाते,
तुम ने ही बन आदिस्रोत सब को अपनाया,
सावित्री के हो सतीत्व, सीता के बल हो,
दमयन्ती के नल हो, आशा के अचल हो।

—प० ब्रजमोहन तिवारी एम्० ए०

## अर्द्ध सम

### दोहात्मक माणिक †

इसका पूर्वार्द्ध तेरह मात्रा के चण्डिका छन्द का और उत्तरार्द्ध

---

† इस रचना में यह चमत्कार है कि 'चण्डिका' में क्वारे का महत्व, 'आभीर' में व्याहे की क्वारी और 'दोहात्मक माणिक' में व्याह का महत्व दिखलाया गया है। शब्द-योजना कवि की प्रतिभा की द्योतक है।

ग्यारह मात्रा के आभीर छन्द का है। इसको एक प्रकार का दोहा ही कहना चाहिए।

मेरे मन यह भावना, पत्नी करना यार।
उमर अकेले काटना, होना सचमुच ख्वार॥
बड़ा हर्ष यह रात दिन, निज नारी का ध्यान।
जग में रहना नारि बिन, महा कष्ट करि जान॥
भामिन चिन्ता चित्त को, है अति ही सुखदाय।
पावै कभी न मित्र! सो, जो कारा रहि जाय॥
ब्रह्मचर्य जो साधता, बहुत बुरा दरसाय।
मेरे मन को भावता, ब्याहा जो बन जाय॥

—महेन्दु लाल गर्ग

## संकर चौपदा

### कबीरात्मक चौपदा

इसके पहले, दूसरे चरण सरसी ( कबीर ) के तीसरा गोपी छन्द का और चौथा चरण ग्यारह मात्रा के 'महेश' छन्द का रहता है।

( १ )

चाल ढाल अपनी सब छोड़ी ठटे साहबी ठाट,
गिटपिट बाबू देहातिन में समझें खुद को लाट।
रंग लाई अँगरेजी है,
देखते चले चलो!

( २ )

भारतीयता में क्या रक्खा, निरी 'ढोल मे पोल',
दिल दिमाग पच्छाही कर लो, चमडे का क्या मोल!
कहाँ जाती आजादी है!
मत्र यह पढे चलो!

—मान

## संकर पंचपदी

### रायसेन

इसके पहले-तीसरे-पाँचवें चरण चौपई के, दूसरे-चौथे चरण दोहे के उत्तरार्द्ध चरण होते हैं और अत में एक दोहा रहता है। इस छन्द मे दो दल ऊपर, दो नीचे और बीच में एक चरण चौपई का, इस तरह पाँच पद रहते हैं—

रुकुमिनि रमन श्यामघन कृष्ण, अमल कमल-दल नयन।
दीनबन्धु दामोदर विष्णु, केशव करुना-अयन॥
रिपीकेस ब्रजनाथ गोविन्द
राधावर बाधा हरन, असरन सरन गोपाल।
जय जय जादव स्यामघन, दाता दीनदयाल॥

—भिखारी लाल

## संकर मिलिन्दपाद

### मत्तमिलिन्दपाद ✓

इसके आदि के दो चरण चौपई के, बीच के दो चौबोले या ताटक के और अत के दो चौपाई के होते हैं—

निकल रही है उर से आह,
ताक रहे सब तेरी राह।
चातक खड़ा चोंच खोले है, सम्पुट खोले सीप खड़ी,
मैं अपना घट लिये खड़ा हूँ, अपनी अपनी हमें पड़ी।
सब को है जीवन की चाह,
ताक रहे सब तेरी राह।

—मैथिलीशरण गुप्त

## मात्रा-मुक्तक

### संकर मिलिन्दपाद

चौबोलात्मक मिलिन्द पाद

ऐसे मिलिन्दपादों में आदि अन्त में २७ से लेकर ३२ मात्राओं तक के जात चौबोले रहते हैं, मध्य में चौपई या चौपाई, उज्ज्वला जैसे दो चरण रख लेते हैं—

( १ )

अब वे नहीं वीर पुंगव हैं जिन के कीर्ति कलाप।
सुन-सुन कर विदेशियों ने भी किये विविध आलाप॥
रे अभाग्य तुझको क्या कहूँ?
मैं अब सिर धुनते ही रहूँ।
भारत था उद्यान, गुणी गण विशद वृक्ष सुखमूल।
काल ग्रीष्म! तू ने क्यों उनको लिया उखाड़ समूल?

टिप्पणी—आद्यन्त सरसी के चरण और मध्य में उज्ज्वला के दो चरण।

( २ )

भीष्म-पितामह महावीर-वर सत्य धार्मिक धीर।
जिसने किया महाभारत मे युद्ध परम गभीर॥
नहीं रहा अर्जुन-सा वीर।
कहीं नहीं अब वैसे तीर।
उसने ही अपने बाणों की शय्या बिशद बनायी थी।
जिस पर लेट भीष्म ने रण मे वेला बहुत बितायी थी।

टिप्पणी—आदि के दो चरण सरसी के, मध्य के दो चरण चौपाई के और अंत के दो चरण ताटक के हैं।

( ३ )

हे प्रताप! अब तव प्रताप के डके कहाँ निशक?
जिन के घोर नाद से होते थे तव शत्रु सशक।
योगी वन तुम वन मे रहे।
घास-पात खाकर दुख सहे॥
प्रण-रक्षा-निमित्त अकबर से तुमने युद्ध मचाया था।
चौबिस वर्ष निरतर लडकर देश अत में पाया था॥
—उमाशकर द्विवेदी

टिप्पणी—आदि के दो चरण सरसी के बीच के दो उज्ज्वला के और अत के दो ताटक के हैं।

# वर्णिक

## सम

## उपजाति वृत्त

### मोदक दोधक

इसके आदि के दो चरण मोदक ( भ ४ ) के और अंत के दो दोधक ( भ ३+ग २ ) के हैं। केशव ने इसे 'सुन्दरी' लिखा है —

आउ विभीषण तू रण दूषण।
एक तुही कुल को निज भूषण॥
जूझ जुरे जो भगे भय जी के।
शत्रुहि आनि मिले तुम नीके॥

—केशव

### तोटक-मनोरमा*

इस के आदि के दो चरण तोटक ( स ४ ) के और अंत के दो चरण मनोरमा ( ४ स+ २ ल ) के हैं। केशव ने इसे केवल उपजाति लिखा है —

---

* जिस वर्णवृत्त में दो चरण लगातार एक छन्द के और दो दूसरे छन्द के हों तो उसे दोनों छन्दों के नाम से उपजाति कहना चाहिए। उपजाति छन्दों में प्रायः मिलते जुलते ही गण होते हैं। एक-दो वर्णों का ही हेरफेर रहता है।

सिगरे रणमंडल मौंझ गये।
अवलोकत ही अति भीत भये॥
दुहुँ बालन को अति अद्भुत विक्रम।
अवलोकि भयो मुनि के मन सभ्रम॥

—केशव

## मालती-अभिराम

इस के आदि के दो चरण मालती ( न ज ज र ) के और अंत के दो अभिराम ( न ज र ल ग ) छन्द के हैं—

विपिन विराध बलिष्ट देखियो।
नृप-तनया भय-भीत लेखियो॥
तब रघुनाथ बाण कै हयो।
निज निरवाण पथ को ठयो॥

—केशव

॥ इति ॥

# उदाहृत-पद्य-कवि-सूची

# शुद्धाशुद्ध-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २१ | १३ | लघु | 'ल' |
| ५५ | ११ | इह | हहँ |
| ६६ | ११ | धूम | धूप |
| ७१ | ३ | सफल | सकल |
| ८६ | ४ | लँगड़ी | खड़ी |
| ११० | १७ | कम होने से | घट-बढ़ जाने से |
| १२४ | १४ | नाना गणनायक | गणनायक वर |
| १२४ | १५ | सब जब | सब जग |
| १२५ | १३ | लहरों | पहरो |
| १३२ | १ | प्रसाद मिलिन्दपाद ( उदाहरण ७ ) | आनन्द 'शंकर मिलिन्दपाद ( पृष्ठ १०७ ) |
| १३५ | ५ | S S \| S \|<br>मैं कूद मग<br>५ + ६ | S S \| S \|<br>मैं कू द मग्न<br>५ + ६ |
| १३५ | ७ | \| S \| S S \|<br>बड़े बड़े अधु<br>८ + ५ ६ | \| S \| S S \|<br>बड़े च डे अ शु<br>४ + ८ + ६ |
| १३६ | १० | व[१] | व[२] |
| १३६ | १६ | म | प |
| १३६ | १८ | तीसरी | पहली |
| १३७ | ५ | सघन-कानन गो | सघन-गहन कानन भी |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| १३८ | ५ | दल में मात्राओं के | दल में बीस-बीस मात्राओं के |
| १४५ | १३ | × | ( भ ग ग ) |
| १५३ | १४ | की | को |
| १५४ | २० | रदत्त | बद्‌वत |
| १६१ | २० | पारि जगत | पारी जग |
| १६२ | २ | ( त ज ज ल ग ) | ( न ज ज ल ग ) |
| १६८ | २२ | मारि | नारि |
| १७६ | ५ | हम | हय |
| १७७ | ५ | मुक्ति | युक्ति |
| १७७ | १५ | मालिती | मालिनी |
| १७६ | ४ | मुख | मुखै |
| १८२ | ११ | धारज | धीरज |
| १८६ | ३ | श्रोध | श्रोघ |
| १८६ | ६ | कहौ गहौ | गहौ गहौ |
| १८६ | ६ | ( त न स स ग ) | ( न न स स ग ) |
| १८६ | १२ | खएदा | खएडी |
| १६१ | ६ | शुभ-रानी | शम्भु-रानी |
| १६२ | १० | माहन | मोहन |
| १६७ | १७ | अथ | अब |
| १६७ | १८ | यहि | महि |
| २०७ | १३ | ज्यों | त्यों |
| २०६ | १२ | आज लौ लगीं हैं | आज लौं लौं लगी हैं। |
| २१० | १८ | बिलम | विमल |
| २१३ | ५ | सुधी न पर्गी | सुधीनि इकी |
| २१३ | १८ | मुर्खा | मुर्खा |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २१९ | ६ | नचैं ग्वालिनी | नचैं ग्वालिनि |
| २२० | १० | त ग | ल ग |
| २२२ | ६ | भज नद | भजे नँद |
| २२४ | १४ | धनि धनि धनि | धनि,धनि धनि धनि |
| २२७ | ४ | रहित | रहति |
| २२७ | १२ | हन | हनैं |
| २२६ | १ | आलसा | अलसा |
| २२६ | ३ | पठाय पठाय कैं | पठान पठाय कै |
| २३० | १२ | रसियों की | रसिकों की |
| २३० | १६ | या | पा |
| २३४ | १४ | उ इ इ उ (इमी) | उइउइ (इमी) |
| २३५ | ७ | गुण श्रेयन्ति | गुणा श्रयन्ति |
| २३६ | १७ | सर्वगुण | सर्वे गुणा |
| २३७ | १६ | इमको | इम को |
|  |  | जो निमित्त | जो नीतिमत्त |
| २३६ | १० |  |  |
| २३६ | ११ | धर्मात्मा है सुधी जो उदार | धर्मात्मा, त्यागी, सुधी जो उदार, |
| २४० | ५ | दया³ | दया² |
| २४३ | ३ | चण्ड वृद्धि प्रयात | चण्ड वृष्टि प्रपात |
| २४५ | ११ | सु आनैन | सु आनैं न |
| २४५ | २० | हों मिले | हौं, मिलै |
| २४५ | २१ | कर्त्तन | क्वीतन |
| २४६ | ४ | सुसदा | अपने |
| २४६ | १४ | अरहि अरहि अरि अमित | धरहि धरइ धरि अमित |
|  |  | कलनि करि | कलनि करि |
| २४७ | २१ | का कर | का करँ |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २४७ | २३ | अशोक मंजरी | अशोकपुष्प मंजरी |
| २४८ | १ | का कर | का करै |
| २४८ | १० | जनी भरी | भली भरी |
| २४८ | ११ | जान | जाल |
| २४८ | १७ | पिये | दिये |
| २४६ | १६ | टकी लगी निहारियें | टकी लगी तिहारियें |
| २५१ | ५ | भगण | यगण |
| २५१ | १३ | समपद | शब्द पद |
| २५३ | २० | अक्षर | अक्षरों |
| २५४ | १ | अमद हँकारे देत | अगद हकारे देत |
| २५४ | ४ | नन भर के | नैन भर के |
| २५४ | ८ | मुँदै नन | मुँदै नेन |
| २५४ | १७ | जगण (ऽ।ऽ) | जगण (।ऽ।) |
| २५६ | ४ | दिव्य दह | दिव्य देह |
| २५६ | १२ | निकसि जति | निकसि जाति |
| २५६ | १४ | प्यारो | प्यारी |
| २५७ | १० | गुरु लघु अथवा लघु रहता है | गुरु लघु रहता है |
| २५७ | १७ | भूमि | झूमि |
| २५७ | २१ | फुटनोट 'रूप घनाक्षरी' पृष्ठ २५७ | फुट नोट 'जलहरण' पृष्ठ २५६ |
| २५७ | २२ | पद्माकर के उदाहरण में दिये हुए तीसरे छन्द | उदाहरण में दिये हुए पद्माकर के छन्द |
| २५८ | ३ | आकुल है | आकुल ह्वै |
| २५८ | १० | (३) उदाहरण रूप घनाक्षरीका ३ पृष्ठ २५८ | (२) उदाहरण 'जलहरण' का २ पृष्ठ २५६ |
| २५१ | १२ | दो लघु | दो लघु* (नीचे २५७ पृष्ठ वाला फुटनोट) |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २६० | ८ | है के | है कि |
| २६१ | १६ | मचाय | मचावैं |
| २६२ | १ | अनुप्टुप | अनुष्टुप |
| २६३ | ४ | । और सातवाँ वर्ण सदा लघु रहता है। | । और यदि सातवाँ वर्ण भी गुरु हो तो अच्छा होता है। इसी तरह दूसरे और चौथे चरणका सातवाँ वर्ण सदा लघु रहता है। |
| २६४ | ११ | गति | यति |
| २६५ | १३ | शब्दों | छन्दों |
| २६६ | १ | परेउ | परयो |
| २७० | १० | घर वा | पर वा |
| २७२ | १७ | मञ्जुमाधवी को | मञ्जुमाधवी नाम से |
| २७७ | ६ | उसकी | उनकी |
| २७६ | २१ | दिखाते हैं — | दिखाओ। |
| २६६ | १६ | चार पंक्तियों में उतने कोठे | छ पंक्तियों में उतने कोठे |
| ३०४ | १६ | अंकों में | अंकों को |
| ३०६ | १ | और अब ... पर रखे हैं। | × † |
| ३०८ | २० | कोठे | खाली कोठे |
| ३१३ | २ | आड़ी पंक्ति | पड़ी पंक्ति |
| ३२० | ११ | म, य | प य |
| ३२० | १३ | प म के | प य के |
| ३२० | १६ | म के | य के |
| ३२३ | ६ | परन्तु ध्यान रहे कि ... शून्य ही रखा जायगा। | × |

† जहाँ × यह चिन्ह है वहाँ समझो कि कुछ नहीं लिखा है।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३२५ | १८ | 'अ' में रखा | 'ज' में रखा |
| ३२५ | १८ | 'अ' के ५ × २ | 'ज' के ५ × २ |
| ३३२ | १२ | रूपमाला | सार |
| ३३४ | १ | पूर्तिकार सबसे पहले देखे कि समस्या के शब्द—यद्यपि अब समस्याओं समय अथवा वर्ण | पूर्तिकार सब से पहले देखे कि समस्या के शब्द अथवा वर्ण |
| ३३५ | ६ | छन्द शास्त्रों | छन्द शास्त्र |
| ३३८ | ७ | और | औ |
| ३३८ | १० | पद्माकर | पद्‌माकर |
| ३४६ | २१ | 'र' वर्ण की | 'न र' वर्णों की |
| ३५२ | ७ | अपराध | अभिशाप |

